हे ब्राह्मणश्रेष्ठो ! यह पुराण वेदका सार परमपुण्यदायक है, इसका पाठ और श्रवण वेदपाठ और श्रवणकी समान पुण्यदायक है ॥ २६ ॥ गायत्रीसे प्रतिपाद्य सच्चिदानंदरूपिणी ह्रींमयी देवीको प्रणाम करता हूं वही हमारी बुद्धिको प्रेरणा करै "ह्रींब्रह्मेति श्रुतेः" ॥ २७ ॥ नैमिषारण्यवासी तपोधन इसप्रकार सूतजीके वचन सुन पौराणिकोंमें उत्तम सूतजीकी उच्च पूजा करते हुए ॥ २८ ॥ वे देवीके चरणकमलका पूजन करनेवाले सब प्रसन्न हुए और इस पुराणके प्रभावसे परम शान्तिको प्राप्त हुए ॥ २९ ॥ सूतजीको वारंवार प्रणाम कर श्रम देनेके अपराधको क्षमा कराते हुए और बोले हे तात ! इस संसारसागरके पार करनेको तुमही हमको नौकारूप हुए ॥ ३० ॥ इसप्रकारसे वह सूतजी सब निगमोंमें गुप्त इसपुराणको उन श्रेष्ठ ऋषियोंको सुनाकर मुनियोंसे प्रणामको प्राप्तहो उन्हें आशीर्वादसे बढाय, माता भगवतीके चरणकमलोंमें भृंगरूप अर्थात् देवीके अतिशय भक्त सूतजी वहांसे विदा होकर अन्यत्र चलेगये ॥ ३१ ॥

वेदसारमिदंपुण्यंपुराणंद्विजसत्तमाः ॥ वेदपाठसमंपाठेश्रवणेचतथैवहि ॥ २६ ॥ सच्चिदानंदरूपांतांगायत्रीप्रतिपादिताम् ॥ नमामिह्रींमयींदेवींधियो योनःप्रचोदयात् ॥ २७ ॥ इतिसूतवचःश्रुत्वानैमिषीयास्तपोधनाः ॥ पूजयामासुरत्युच्चैःसूतंपौराणिकोत्तमम् ॥ २८ ॥ प्रसन्नहृदयाःसर्वेदेवीपादांबुजार्चकाः ॥ निर्वृत्तिपरमांप्राप्ताःपुराणस्यप्रभावतः ॥ २९ ॥ नमश्चक्रुःपुनःसूतंक्षमाप्यचमुहुर्मुहुः ॥ संसारवारिधेस्तातप्लवोऽस्माकंत्वमेवहि ॥ ३० ॥ इतिसमुनिवराणामग्रतःश्रावयित्वासकलनिगमगुह्यंदौर्गमेतत्पुराणम् ॥ नतमथमुनिसंघंवर्धयित्वाशिषांवाचरणकमलभृंगोनिर्जगामाथसूतः ॥ ३१ ॥

इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांद्वादशस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ स्वस्ति ॐ ॥

रामषण्नंद ( ९६३ ) संख्यातैःपद्यैर्व्यासकृतैःशुभैः ॥ देवीभागवतस्यास्यद्वादशस्कंधईरितः ॥ १ ॥

इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यांसंहितायां राजमान्य कान्यकुब्जकमलदिवाकर हरिभक्तिनिरत श्रीमिश्रसुखानन्दसूनु महोपदेशक भारतधर्ममहामण्डल पण्डित—ज्वालाप्रसादजीकृत भाषाटीकायां द्वादशस्कंधे चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ ॥ छ ॥ ॥ समाप्तोऽयंग्रन्थः ॥

दोहा–जगदम्बा श्रीशारदा, ब्रह्मरूपिणी मात । तिनके पगवंदन किये, कोटि विघ्न मिटजात ॥ १ ॥
चरणकमल सुन्दर अमल, प्रेमसहित मनलाय । देवीभागवत ग्रंथकी, भाषा लिखी बनाय ॥ २ ॥
वेद अर्थ गर्भित सकल, गायत्रीको ध्यान । इहिमें अतिविस्तारसे, कह्यो व्यास भगवान ॥ ३ ॥
पढ़हिं सुनहिं कर प्रेम जो, पावहिं मोद महान । अर्थ धर्म कामादि सुख, अन्त मिलहिं निर्वान ॥ ४ ॥
सब पदार्थ गूढार्थ अरु, भावतिलक सम्पन्न । वर्णी भाषा भागवत, सज्जन होहिं प्रसन्न ॥ ५ ॥
श्रीकृष्णदासात्मज, खेमराज सुखदान । वसत बम्बई नगरमें, दिव्यगुणनकी खान ॥ ६ ॥
वेङ्कटेश्वर यंत्रपति, विदित सकल संसार । तिनहित की श्रीभागवत, भाषामें विस्तार ॥ ७ ॥
पुत्र पौत्रकी होय नित, वृद्धि समृद्धि विशाल । जगज्जननि परमेश्वरी, सन्तत रहहिं दयाल ॥ ८ ॥
मिश्रसुखानँद सूरि सुत, गंगगर्भसंजात । बुधज्वालाप्रसाद नित, भुवनेशी गुणगात ॥ ९ ॥
वसत रामगंगानिकट, नगर मुरादाबाद । भजन करत जगदम्बको, बुध ज्वालाप्रसाद ॥ १० ॥
संवत सागर बाणग्रह, चन्द्र अषाढ सुमास । कृष्णत्रयोदशि चन्द्र दिन, पूर्णतिलक सुखरास ॥ ११ ॥
नौसे त्रेसठ श्लोकमें, यह द्वादशस्कंध । गायत्री महिमा कही, और वैदिक प्रबन्ध ॥ १२ ॥
वृथा फिरत क्यों विषनमें, रे मतिमन्दगँवार । जगदम्बाके चरणगहि, अपनो जन्मसुधार ॥ १३ ॥
पक्षपात तज धर्मगहि, व्यासमुनिहिं शिरनाय । यथा शक्ति टीकाकरी, दर्पणवत दिखराय ॥ १४ ॥
तासौं दर्पण नाम यह, टीका सब सुखमूल । पढहिं सुनहिं तिनपर रहैं, सदा शिवा अनुकूल ॥ १५ ॥

॥ श्रीजगदम्बार्पणमस्तु ॥

